# PRAKRIT PRAVESHIKA

## ( प्राकृत–प्रवेशिका )

By

KOMAL CHANDRA JAIN,

*M A, Prākṛtācārya Jaina Darśanācārya*

Lecturer in Pali, Banaras Hindu University

With Foreword by

SIDDHEŚVARA BHATTĀCHĀRYA

*M A (Hons) Ph D (London), D Litt (Lille),*
*Bar-at-Law (Gray's Inn) Kāvya-Tīrtha,*
*Nyāya Vaiśeṣika Ācārya (Gold Medallist)*

Mayurbhanj Professor of Sanskrit & Head of the Department of Sanskrit and Pali, Banaras Hindu University

PRACHYA BHARATI PRAKASHAN

VARANASI

1964.

आदरणीय नन्दकिशोर जी

को

सादर

समर्पित

जिनकी कृपा के लिए

आजन्म ऋणी बना रहूंगा

—कोमलचन्द्र जैन

# विषय-सूची



## व्याकरण

## संकलन

### महाराष्ट्री प्राकृत



### शौरसेनी प्राकृत



### मागधी प्राकृत

## FOREWORD

An Introduction to Prakrit is a desideratum The sources of Indian culture are to be traced as much to Sanskrit as to Pali and Prakrit In spite of all contributions by modern scholars, the need for going back to the original will remain for ever From a narrower point of view, a student of Sanskrit has to face, for example in Sanskrit dramas, a lot of Prakrit Through Sanskrit rendering of the same, he cannot enjoy the flavour of original Prakrit He has to have access to the original In due recognition of this fact, the Banaras Hindu University has assigned a place to the study of Pali and Prakrit in the Post Graduate curriculum for Sanskrit

But here the University is confronted by the paucity of suitable reading material Woolner s Introduction to Prakrit has long disappeared from the market The University has therefore to fall back upon the *Karpura manjari* by Raja śekhara But it gives only a partial picture—Śaurasenī Prakrit How to provide for a full picture that does adequate justice to all the major streams—Maharastri, Śaurasenī, Mag adhi, Ardhamāgadhī, Jaina śauraseni and Jaina maharāstri ?

The Department of Sanskrit and Pali had to do some thing about it I therefore requested Sri K C Jain, Prakrta-Ācarya, Jaina darśana Ācarya, M A of the Department to set his hand to it and I am delighted that he has not spared himself to rise up to the occasion The result is the *Prākṛta praveśika* now being presented before the Public

The motive behind the work is to introduce the Post Graduate students of Sanskrit to Prakrit language An attempt has been made to strike a balance between the immediate need of such students and provision for a handy

apparatus for entering the realms of Prakrit literature which in magnitude is only next to Sanskrit In consonance with the original motive, Prakrit is sought to be explained in the light of Sanskrit—a stand which Prakrit grammarians like Vararuchi have taken

The work in its modest form is broadly divided into elementary grammar and collections Regarding grammar Mahārāstrī Prakrit, as in Vararuchi, is taken as the model Individual variations in other Prakrits have been noted before the specimens of every other Prakrit The rules of grammar have been authenticated by relevant rules from traditional grammarians, together with their meanings in Hindi at the footnotes Woolner has been improved upon by incorporating additional topics, and latest publications on Prakrit have been taken notice of as far as the limited space permits The approach has therefore been grammatical and to some extent philological

Collections are intended for providing specimens of different types of Prakrit as they grew through the ages They are literary rather than technical They should therefore read pleasant Every piece again is attended with its Sanskrit rendering so that the correspondence between the two may be thoroughly established

I shall be very glad indeed if this venture satisfies a long felt want I wish the work all success

Banaras Hindu University
Nov 12, 1964 S BHATTACHARYA

# भूमिका

संस्कृत-साहित्य भारत की अमूल्य सम्पदा रही है। प्राचीन काल से आज तक काशी, नवद्वीप, मथुरा, काश्मीर आदि नगरों की प्रतिष्ठा केवल संस्कृत साहित्य के अध्ययन और अध्यापन के लिए बनी हुई है। सच तो यह है कि भारत का गौरव इन्हीं नगरों में विकसित होकर पल्लवित होता रहा है।

विदेशी शासनकाल में निस्सन्देह इस दिशा में कुछ अवनति हुई थी, किन्तु स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात् पुन इस दिशा में विशेष ध्यान दिया गया। इस बात का प्रत्यक्ष प्रमाण वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय है। सन्तोष का विषय है कि लोगों की रुचि संस्कृत-साहित्य की ओर बढ रही है।

यहा यह स्म ण रखना होगा कि संस्कृत साहित्य के ज्ञान के लिए पालि एव प्राकृत का मौलिक ज्ञान होना आवश्यक है, क्योंकि संस्कृत के साथ इन भाषाओं का चोली दामन सा सम्बन्ध है। यही कारण है कि भारत के अधिकांश विश्वविद्यालयों के, जहां संस्कृत की एम० ए० कक्षाएँ हैं, पाठ्यक्रमों मे पालि प्राकृत को आंशिक रूप से स्थान दिया गया है। वास्तविकता यह है कि पालि प्राकृत के मौलिक ज्ञान के बिना संस्कृत साहित्य का आनन्द एव ज्ञान प्राप्त नहीं किया जा सकता है।

सन् १९६३ मे काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के एम० ए० (संस्कृत) पाठ्यक्रम मे निर्धारित प्राकृत का अध्यापन भार मुझे सौंपा गया। निर्धारित पाठ्यक्रम मे 'कर्पूरमञ्जरी' एवं प्राकृत व्याकरण ( प्रारम्भिक ज्ञान ) था। कर्पूरमञ्जरी पढाते समय मैंने यह अनुभव किया कि छात्रों को प्राकृत के व्याकरण को जान लेने के प्रति उत्सुकता है। अधिकांश छात्रों ने मुझसे इस सम्बन्ध मे सुझाव मागे कि इस विषय के अध्ययन के लिए कौन सी पुस्तक उपयोगी होगी? मैंने कुछ पुस्तकों के नाम बताये। किन्तु प्राय सभी छात्रों ने यह शिकायत की

कि ये पुस्तकें हमारे लिए अनुपयोगी हैं। हमें तो विभिन्न प्राकृतों का मौलिक ज्ञान प्राप्त करना है।

अन्त में मैंने 'ए० सी० वुल्नर कृत 'इण्ट्रोडक्शन टु प्राकृत' नामक पुस्तक पढने को दी जिसके प्रति छात्रों ने विशेष आग्रह दिखाया। खेद है कि उक्त पुस्तक अब अप्राप्य है। दूसरी ओर कर्पूरमञ्जरी जो मुख्यरूप से पाठ्य पुस्तक है को पढाते समय यह अनुभव किया कि शृंगार प्रधान पुस्तक होने के कारण छात्र छात्राएँ उसके प्रति ठीक ध्यान नहीं देते थे। इसके अतिरिक्त उक्त पुस्तक केवल शौरसेनी प्राकृत (जिसके पद्यांश को स्टेनकोनो ने बाद में महाराष्ट्री प्राकृत मे परिवर्तित कर दिया है) मे ही लिखी गयी है जब कि संस्कृत छात्रों से अन्य प्राकृतों के ज्ञान की भी अपेक्षा की जाती है।

ये सब ऐसी समस्याएं थीं जिसके कारण मैं किंचित चिन्तित हो उठा। इसकी चर्चा मैंने अपने विभागाध्यक्ष श्रद्धेय डा० सिद्धेश्वर भट्टाचार्य से की तो उन्होंने सुझाव दिया कि क्यों न मैं 'इण्ट्रोडक्शन टु प्राकृत' के आधार पर एक पुस्तक तैयार कर दू जिससे इन समस्याओं का हल निकल आये। प्रस्तुत पुस्तक उक्त सुझाव का ही परिणाम है।

प्राकृत शब्द की व्युत्पत्ति के विषय में हमें दो मत दिखलाई पड़ते हैं। प्रथम मत के अनुसार 'प्रकृत्या स्वभावेन सिद्ध प्राकृतम्' या 'प्रकृतीना जनसाधारणमिदं प्राकृतम्' अर्थात् स्वभाव सिद्ध या जन साधारण की भाषा को प्राकृत कहते हैं। द्वितीय मत के अनुसार 'प्रकृति संस्कृत तत्र भव तत आगत या प्राकृतम्' अर्थात संस्कृत जिस भाषा की प्रकृति हो या जो भाषा संस्कृत से उत्पन्न हुई हो उसे प्राकृत कहते हैं। प्रथम व्युत्पत्ति ऐतिहासिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है एवं द्वितीय प्राकृत भाषा का ज्ञान प्राप्त करने की दृष्टि से। प्रस्तुत पुस्तक संस्कृत छात्रों के लिए विशेष रूप से लिखा गया है। अत इसमें द्वितीय व्युत्पत्ति को महत्त्व दिया गया है। इसमें संस्कृत पदों को प्रकृति रूप में पहले लिया गया हैं, तत्पश्चात् उससे बनने वाले प्राकृत पदों को दिया गया है।

प्राकृत वैयाकरणों में भी दो सम्प्रदाय थे। प्रथम सम्प्रदाय के प्रमुख हेमचन्द्र थे तथा द्वितीय के वररुचि। प्रस्तुत पुस्तक में दोनों सम्प्रदायों का समन्वयात्मक ढंग प्रस्तुत किया गया है।

प्रस्तुत ग्रन्थ दो भागों में विभक्त है। प्रथम भाग में व्याकरण तथा द्वितीय भाग में प्रमुख प्राकृतों के विशिष्ट गद्यपद्यांशों का संकलन है।

प्रथम भाग में व्याकरण-सम्बन्धी मौलिक नियमों को सरल एवं आधुनिक ढंग से प्रस्तुत किया गया है। टिप्पणी में प्राचीन-परम्परा में रुचि रखने वाले छात्रों के लिए हेमचन्द्रकृत-प्राकृतव्याकरण एवं वररुचिकृत-प्राकृत-प्रकाश से सूत्र ( अर्थ सहित ) दिये गये हैं। कहीं कहीं उपयोगी शब्दों को प्राथमिकता देने के लिए सूत्रोक्त शब्दों के क्रम का मूल मे परिवर्तन करना पड़ा है। जहां कहीं हेमचन्द्र कृत संस्कृत-व्याकरण से पाणिनिकृत संस्कृत-व्याकरण में भिन्नता है, वहां पाणिनि सम्मत तथ्य को कोष्टक में दिया है। जैसे प्रथमा विभक्ति एकवचन संस्कृत प्रत्यय—सि ( सु ) आदि।

द्वितीय भाग में ६ प्रमुख प्राकृतों के विशिष्ट अंशों का संकलन किया गया है। गद्यपद्यांशों को ऐतिहासिक दृष्टि से क्रमबद्ध किया गया है। इससे छात्र विभिन्न प्राकृतों की विभिन्नकालीन धाराओं को सहज ही समझ सकेंगे। प्रत्येक प्राकृत के संकलन के पूर्व उसकी विशिष्टताएँ भी दी गयी है। तुलनात्मक रुचि की वृद्धि के लिए साथ में संस्कृत छाया भी दी गयी है। जहां कहीं मुझे व्याकरण से असम्मत पाठ मिले वहां व्याकरणसम्मत पाठों को कोष्टकों की सहायता से दिखाया है। संकलन करते समय मैंने इस बात में पूरी सतर्कता रखी है कि संकलित गद्य-पद्यांश सरल, आधुनिक एवं पठन-पाठन के योग्य हों।

इस बात का उल्लेख कर चुका हूं कि प्रस्तुत पुस्तक 'ए० सी० वुल्नर' रचित 'इण्ट्रोडक्शन टु प्राकृत' के आधार पर लिखी गयी है, किन्तु इसकी कुछ निजी विशेषताएं भी हैं। इण्ट्रोडक्शन टु प्राकृत' के कुछ तथ्यों को मैंने नहीं लिया है। उदाहरण के लिए अपभ्रंश भाषा तथा प्राकृत साहित्य का विवेचन प्रस्तुत ग्रन्थ मे नहीं है क्योंकि यह पुस्तक संस्कृत विद्यार्थियों को प्राकृत सिखाने की दृष्टि से लिखी गयी है। यहां एक बात और स्पष्ट कर दूं कि प्रस्तुत पुस्तक में पालि भाषा को स्थान नहीं दिया गया है, क्योंकि इस विषय पर अलग से एक पुस्तक तैयार की जा रही है।

दूसरी ओर इस पुस्तक में लिंग परिवर्तन, कारक, अव्यय, समास, तद्धितप्रत्यय, कृत्प्रत्यय एवं स्त्रीप्रत्यय नामक अध्याय अधिक हैं। अध्यायों में विषयवस्तु की प्रामाणिकता को स्पष्ट करने के लिए आवश्यक ग्रन्थों से यथास्थान उद्धरण भी दिये गये हैं। साथ ही विभिन्न स्थलों पर भाषाविज्ञान सम्बन्धी आवश्यक नियमों की प्रामाणिक चर्चा की गयी है। प्रत्येक गद्य पद्यांशों की संस्कृतच्छाया भी दी गयी है।

अन्त में एक बात की चर्चा पुनः कर देना आवश्यक समझता हूँ कि प्रस्तुत पुस्तक तैयार करने का उद्देश्य प्राकृत भाषा का व्यापक ज्ञान कराना नहीं है अपितु संस्कृत छात्रों के लिए प्राकृत का मौलिक ज्ञान कराना है। इस विषय पर व्यापक रूप से अध्ययन करने के लिए अन्य ग्रन्थों का अध्ययन करना आवश्यक होगा। मेरी यह कृति यदि संस्कृत के छात्रों के लिए उपयोगी सिद्ध हो सके तो मैं अपना परिश्रम सफल समझूंगा।

प्रस्तुत पुस्तक तैयार करने में मुझे जिन आदरणीय गुरुजनों के सुझाव तथा आशीर्वाद प्राप्त हुए हैं, उनके प्रति कृतज्ञता प्रकट करना अपना कर्तव्य समझता हूँ। सर्वप्रथम मैं काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के संस्कृत एवं पालि विभाग के अध्यक्ष श्रद्धेय डा० सिद्धेश्वर भट्टाचार्य का विशेष रूप से आभारी हूँ जिनके सुझाव से ही मुझे यह पुस्तक लिखने की प्रेरणा प्राप्त हुई। उन्हीं के निर्देशन से यह पुस्तक पूर्ण रूप से तैयार हुई है। जबलपुर विश्वविद्यालय के संस्कृत, पालि एवं प्राकृत विभाग के अध्यक्ष श्रद्धेय डा० हीरालाल जैन का भी आभारी हूँ जिन्होंने मेरे हस्तलेखों को देखकर समय समय पर निर्देश दिये। भण्डारकर ओरियण्टल रिसर्च इन्स्टिट्यूट, पूना के प्रधान सम्पादक आदरणीय डाक्टर पी० एल० वैद्य जी के प्रति कृतज्ञता प्रकट करता हूँ क्योंकि उन्होंने पाण्डुलिपि को आधुनिक रूप में तैयार करने में परामर्श तथा सन्दर्भ पुस्तकें देकर मेरे कार्य को सरल बनाया है। श्रीयुत भाई विश्वनाथ गुरुजी की समय समय पर सहायता प्राप्त की अतः उनके प्रति भी अपनी कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। अगर इन विद्वानों का अमूल्य सहयोग प्राप्त न हुआ होता तो शायद मैं इसे इतना उपयोगी न बना पाता।

मैं अपने विद्वान-पाठकों तथा छात्रों से एक बात और कहना आवश्यक समझता हूँ कि अगर वे इस पुस्तक में और कोई कमी या त्रुटि पाएँ तो लेखक को कृपया सूचित कर दें ताकि अगले संस्करण में उन सबकी पूर्ति कर, उन समस्त कमियों को दूर किया जा सके।

भारती महाविद्यालय,
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय,
वाराणसी।
नवम्बर १९६४

—कोमलचन्द्र जैन

## शुद्धिपत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २ | १२ | शेपस्तु | शेषस्तु |
| ४५ | ८ | माल[1] | मालं[1] |
| ५४ | ११ | हस् | हस |
| ५९ | २१ | द्य | ञ्ञ |
| ६० | ९ | झ्व | ञ्व |
| ७३ | २६ | ऋद्धि | रिद्धि |
| ७४ | ६ | भणेन्तो | भणन्तो |
| ८४ | २३ | दृष्टव्य | द्रष्टव्य |
| ९६ | २ | लोट्टणि | लोठनि |
| ११३ | १२ | कृत्वा | श्रुत्वा |
| ११३ | १३ | गत्त्रा | गत्वा |
| ११५ | २ | श्रेणीकराजस्य | श्रेणिकराजस्य |
| १२३ | १४ | ज्ञात्वा कृत्वा | ज्ञात्वा श्रुत्वा |
| १२७ | २१ | वह्मचेर | बम्हचेर |
| १४१ | २ | रूपदेश.[1] | रुपदेश[1] |

## सङ्केत-विवरण

क्रम० = क्रमदीश्वरकृत प्राकृतव्याकरण

पि० प्रा० = प्राकृत भाषाओं का व्याकरण ( मूलकेखक-पिशल )

मार्क० = मार्कण्डेय कृत प्राकृतसर्वस्व

वर० = वररुचिकृत प्राकृतप्रकाश

हे० = हेमचन्द्रकृत प्राकृतव्याकरण

# पहला अध्याय

## स्वर-परिवर्तन

अ > आ, समृद्धि = सामिद्धी, समिद्धी ; प्रकटम् = पाअडं, पअडं ।[1]
इ, व्यजनम् = विअणं ; मृदङ्गः = मुइंगो ।[2]
ई, हर = हीरो, हरो ।[3]
उ, प्रथमम् = पुढुमं, पढुमं, पुढमं, पढमं ।[4]
ऊ, अभिज्ञः = अहिण्णू ; आगमज्ञः = आगमण्णू ।[5]

---

१. आ समृद्धयादिषु वा ॥१।२।वर०॥
समृद्ध आदि शब्दों के आदि अ को विकल्प से आ हो जाता है ।
(उपसर्ग का पहला स्वर विकल्प से दीर्घ हो जाता है ।—देखिए पि. प्रा. पारा नं. ७७)

२. इदीषत्पक्वस्वप्नवेतसव्यजनमृदङ्गाङ्गारेषु ॥१।३।वर०॥
सूत्रपठित शब्दों के आदि अकार को इकार हो जाता है ।
(जिस शब्द में प्रथम अक्षर की ध्वनि पर बल पड़ता हो वहाँ प्रथम या द्वितीय अक्षर में स्थित अ को इ हो जाता है ।—देखिए पि. प्रा. नं. १०१)

३. ईर्हरे वा ॥८।१।५१।हे०॥
हर शब्द के आदि अ को विकल्प से ई हो जाता है ।

४. प्रथमे प-थोर्वा ॥८।१।५५।हे०॥
प्रथम शब्द के प एवं थ वर्ती अ को विकल्प से उ होता है ।
(प्राय. ओष्ठवर्ण के बाद आने वाले अ को विकल्प से उ होता है ।—तुलना कीजिए पि. प्रा. पारा नं. १०४)

५. ज्ञो णत्वेऽभिज्ञादौ ॥८।१।५६।हे०॥
अभिज्ञ आदि शब्दों में ज्ञ को ण्ण होने पर ज्ञ स्थित अ को उ हो जाता है ।
(प्रथमाविभक्ति के एकवचन में उः को ऊ हो जाता है ।)

ए, शय्या = सेज्जा, पर्यन्तम् = पेरन्त ।[1]

ओ, पद्मम् = पोम्म, पउम , नमस्कार = णमोक्कारो ।[2]

अइ, जलमयम् = जलमइअं, जलमअ ।[3]

आइ, न पुन = ण उणाइ, ण उणो, ण उण ।[4]

लुक्, अरण्यम् = रण्ण ।[5]

आ > अ, यथा = जह, जहा ,[6] आस्यम् = अस्स ।[7]

---

१. ए शय्यादिषु ॥१।५।वर०॥
शय्या आदि शब्दो के आदि अकार को एकार हो जाता है ।
शय्या आदि शब्द—
शय्याश्चर्योत्कराश्चर्यं पर्यन्तोत्करवल्लय ।
सौन्दर्यं चेति शय्यादिगण शेषस्तु पूर्ववत् ॥

२. (अ) ओत्पद्मे ॥८।१।६१।हे०॥
पद्म शब्द के आदि अ को ओ होता है ।
(ब) नमस्कार परस्परे द्वितीयस्य ॥८।१।६२।हे ॥
सूत्रपठित शब्दो के द्वितीय अ को ओ हो जाता है।
(ओष्ठ्यवर्ण के अनन्तर आने वाले संयुक्त व्यञ्जन के पूर्व के अ को उच्चारण सौकर्य के लिए ओ होता है । )

३ मयट्यइर्वा ॥८।१।५०।हे०॥
संस्कृत मय प्रत्यय के म मे स्थित अकार को विकल्प से अइ होता है ।

४ नात्पुनर्यादाइ वा ॥८।१।६५।हे०॥
न के बाद आने वाले पुनर् शब्द के अ को विकल्प से आइ होता है ।

५ लोपोऽरण्ये ॥१।४।वर०॥
अरण्य शब्द के आदि अ का लोप होता है ।

६ अदातो यथादिषु वा ॥८।१ ।वर०॥
यथा आदि शब्दों के आ को विकल्प से अ होता है ।
(क्रियाविशेषण के अंतिम अस्वरित आ को प्राय अ हो जाता है ।—देखिए पि प्रा. पारा नं ११२)

७. ह्रस्व संयोगे ॥८।१।८४।हे०॥
संयुक्तव्यञ्जन के पूर्ववर्ती दीर्घ स्वर को ह्रस्व हो जाता है ।

इ, सदा = सइ, सआ ; यदा = जइ, जआ ।[1]

ई, स्त्यानम् = थीणं, खल्वाटः = खल्लीडो ।[2]

उ, सास्ना = सुण्हा, आर्द्रम् = उल्लं, ओल्लं ।[3]

ऊ, आसारः = ऊसारो, आसारो ।[4]

ए, द्वारम् = देरं, दुआरं ; ग्राह्यम् = गेज्झं ।[5]

ओ, आली = ओली ।[6]

इ > अ, पथि = पहो,[7] इति विकसितकुसुमसरः = इअ विअसिअ-कुसुम-सरो ।[8]

उ, इक्षु = उच्छू, वृश्चिकः = विच्छुओ ।[9]

ई, सिंहः = सीहो, जिह्वा = जीहा ।[१]
ए, पिण्डम् = पेण्डं, पिण्डं ; सिन्दूरम् = सेन्दूरं, सिंदूरं ।[२]
ओ, द्विधाकृतम् = दोहाइअं, दुहाइअं ।[३]
ई > अ, हरीतकी = हरडई ।[४]
आ, काश्मीराः = कम्हारा ।[५]
इ, पानीयम् = पाणिअं, अलीकम् = अलिअं ।[६]
उ, जीर्णम् = जुण्णं, जिण्णं ।[७]
ऊ, हीनः = हूणो, हीणो ; विहीनः = विहूणो, विहीणो ।[८]
ए, पीयूषम् = पेऊसं, कीदृशः = केरिसो, ईदृशः = एरिसो ।[९]

---

१. ईत्सिंहजिह्वयोश्च ॥१।१७।वर०॥
सिंह तथा जिह्वा शब्द के आदि इ को ई होता है ।

२. इत एत्पिण्डसमेषु ॥१।१२।वर०॥
पिण्ड आदि शब्दो के इकार को एकार होता है ।
(संयुक्त व्यञ्जन के पूर्व के इकार को एकार होता है –देखिए पि प्रा. पारा नं. ११८)

३. ओ च द्विधाकृञः ॥१।१६।वर०॥
कृञ् धातु के साथ द्विधा शब्द के इकार को ओकार होता है ।
( चकारादुत्वं च, सूत्रवृत्ति । )

४. हरीतक्यामीतोत् ॥८।१।९९।हे०॥
हरीतकी शब्द में आदि ई को अ होता है ।

५. आत्कश्मीरे ॥८।१।१००।हे०॥
कश्मीर शब्द के ई को आ होता है ।

६. इदीतः पानीयादिषु ॥१।१८।वर०॥
पानीय आदि शब्दो के आदि ईकार को इकार हो जाता है ।

७. उज्जीर्णे ॥८।१।१०२।हे०॥
जीर्ण शब्द के ईकार को विकल्प से उकार होता है ।

८. ऊर्हीन-विहीने वा ॥८।१।१०३।हे०॥
हीन और विहीन शब्द के ईकार को विकल्प से ऊकार होता है ।

९. एत्पीयूषापीड बिभीतक-कीदृशेदृशे ॥८।१।१०५।हे०॥
पीयूष आदि शब्दों के ई को ए होता है ।

उ > अ, मुकुलः = मउलो, गुरुकम् = गुरूअं ।[1]
इ, पुरुषः = पुरिसो, भ्रुकुटिः = भिउडी ।[2]
ई, क्षुतम् = छीअं ।[3]
ऊ, दुर्भगः = दूहवो, दुहओ ।[4]
ओ, पुष्करम् = पोक्खरो, तुण्डम् = तोण्डं ।[5]
ऊ > अ, दुकूलम् = दुअल्लं, दुऊलं ।[6]
इ, नूपुरम् = निउरं, नेउरं, नूउरं ।[7]
ई, उद्व्यूढम् = उव्वीढ, उव्वूढं ।[8]

---

१. उतो मुकुलादिष्वत् ॥८।१।१०७।हे०॥
मुकुल आदि शब्दो के आदि उकार को अकार होता है ।
(एक शब्द में दो उकार होने पर प्रथम उकार को अकार होता है ।—देखिए पि. प्रा. पारा नं. १२२)
२. इत्पुरुषे रोः ॥१।२३।वर०॥
पुरुष शब्द के रु में स्थित उ को इ होता है ।
इर्भ्रुकुटौ ॥८।१।११०।हे०॥
भ्रुकुटि शब्द के आदि उ को इ होता है ।
३. ईः क्षुते ॥८।१।११२।हे०॥
क्षुत शब्द के आदि उकार को ईकार होता है ।
४. लुकि दुरो वा ॥८।१।११५।हे०॥
दुर् उपसर्ग के रेफ का लोप होने पर उ को विकल्प से ऊ होता है ।
५. उत ओत्तुण्डरूपेषु ॥१।२०।वर०॥
तुण्ड आदि शब्दों के उकार को ओकार होता है ।
(प्राय. संयुक्त व्यञ्जन के पूर्व के उ को ओ होता है ।—देखिए पि. प्रा. पारा नं. १२४)
६. अद्दुकूले वा लस्य द्वित्वम् ॥१।२५।वर०॥
दुकूल शब्द मे ऊ को विकल्प से अ होता है तथा ल को द्वित्व होता है ।
७. इदेतौ नूपुरे वा ॥८।१।१२३।हे०॥
नूपुर शब्द मे ऊ को विकल्प से इ तथा ए होते हैं ।
८. ईर्वोद्व्यूढे ॥८।१।१२०।हे०॥
उद्व्यूढ शब्द मे ऊ को विकल्प से ई होता है ।

उ, हनूमान् = हणुमन्तो, मधूकम् = महुअं, महूअं।[1]

ए, नूपुरम् = नेउरं, नूउरं।

ओ, कर्पूरम् = कोप्परं, ताम्बूलम् = तंबोल।[2]

ऋ > अ, तृणम् = तणं, मृतम् = मअं, कृतम् = कअं।[3]

इ, ऋषिः = इसी, मृगांकः = मिअंको।[4]

उ, ऋतु = उऊ, परभृतः = परहुओ।[5]

ऊ, मृषा = मूसा, मोसा, मुसा।[6]

ए, वृन्तम् = वेण्टं, विण्टं, वोण्टं।[7]

ओ, मृषा = मोसा, मुसा।

---

१ (अ) उर्भ्रहनूमत्कण्डूय-वातूले ॥८।१।१२१।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के ऊ को उ होता है।
(ब) मधूके वा ॥८।१।१२२।हे०॥
मधूक शब्द के ऊ को विकल्प से उ होता है।

२ ओत्कूष्माण्डी-तूणीर कूर्पर-स्थूल-ताम्बूल-गुडूची-मूल्ये॥८।१।१२४।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के ऊ को ओ होता है।
( उ की तरह ऊ भी संयुक्त व्यंजन से पूर्व आने पर ओ हो जाता है।— देखिए पि प्रा पारा नं. १२६ )

३ ऋतोत् ॥८।१।१२६।हे०॥
आदि ऋकार को अ होता है।

४. इदृष्यादिषु ॥१।२८।वर०॥
ऋषि आदि शब्दों के आदि ऋकार को इकार होता है।

५. उदृत्वादिषु ॥१।२९।वर०॥
ऋतु आदि शब्दों के ऋकार को उकार होता है।
( ओष्ठ्य वर्णों के बाद ऋ या ऋ के बाद उ आने पर ऋकार को उकार हो जाता है।—तुलना कीजिए पि. प्रा. पारा न. ५१ )

६ उदूदोन्मृषि ॥८।१।१३६।हे०॥
मृषा शब्द में ऋ को उ, ऊ तथा ओ होता है।

७. इदेदोद्वृन्ते ॥८।१।१३९।हे०॥
वृन्त शब्द के ऋ को इ, ए तथा ओ होता है।

ए, शैल = सेलो, शैत्यम् = सेत्तं ।[1]

ओ > अ, अन्योन्यम् = अन्नन्नं, अन्नुन्नं ; प्रकोष्ठ = पवट्ठो, पउट्ठो ।[2]

ऊ, सोच्छ्वासो = सूसासो ।[3]

अउ, गोक = गउओ, गौः = गऊ ।[4]

आअ, गो = गाअ गाओ ( पुं० ) गाई ( स्त्री० ) ।

औ > अउ, पौरः = पउरो, कौरव = कउरवो ।[5]

आ, गौरवम् = गारवं, गउरवं ।[6]

उ, सौन्दर्यम् = सुन्देरं, सुन्दरिअं ; शौण्डः = सुण्डो ।[7]

ओ, कौमुदी = कोमुई, यौवनम् = जोव्वणं ।[8]

आव, नौः = नावा ।[9]

---

१. ऐत एत् ॥१।३५।वर०॥
आदि ऐकार का एकार होता है ।

२. ओतोद्वान्योन्य-प्रकोष्ठातोद्य-शिरोवेदना-मनोहर सरोरुहे क्तोश्च वः ॥८।१।१५६।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के ओ को विकल्प से अ तथा यथासम्भव ककार तथा तकार को व आदेश होता है ।

३. ऊत्सोच्छ्वासे ॥८।१।१५७।हे०॥
सोच्छ्वास शब्द के ओ को ऊ होता है ।

४ गव्यउ आअः ॥८।१।१५८।हे०॥
गो शब्द के ओ को अउ आअ आदेश होते हैं ।

५. अउ पौरादौ च ॥८।१।१६२।हे०॥
पौरादि तथा कौक्षेयक शब्द के औ को अउ होता है ।

६. आच्च गौरवे ॥८।१।१६३॥
गौरव शब्द के औ को आ तथा अउ होता है ।

७. उत्सौन्दर्यादौ ॥८।१।१६०।हे०॥
सौन्दर्य आदि शब्दों के औ को उ होता है ।

८. औत ओत् ॥८।१।१५९।हे०॥
आदि औकार को ओकार हो जाता है ।

९. नाव्यावः ॥८।१।१६४।हे०॥
नौ शब्द के औ को आव आदेश होता है ।

य, तीर्थंकर = तित्थयरो शकटम् = सयढ ।[१]
व, प्रकोष्ठ = पवट्ठो, पउट्ठो ।
ह, निकष = निहसो, स्फटिक = फलिहो ।[२]
ख > क, शृङ्खलम् = सङ्कल शृङ्खला = सङ्कला ।[३]
ह, सुखम् = सुह मेखला = मेहला, शाखा = साहा ।[४]
ग > लोप, अनुराग = अणुराओ, नगरम् = णअर ।
क, नगरम् = नकरं, गगनम् = गकन ( पैशाची ) ।[५]

---

१. अवर्णो यश्रुति ॥८।१।१८०हे ॥
अवर्ण से पर क, ग आदि के लोप होने से यदि अ या आ शेष रहे तो यश्रुति होती है।
(जिन व्य०जनो को विच्युति हो जाती है उनके स्थान पर लघुप्रयत्नतर यकार मर्थात् हल्की ध्वनि से उच्चारित य बोला जाता है। हेमचन्द्र के मनुसार यह केवल अ और आ के बीच में आता है। मार्कण्डेय के मनुसार यश्रुति तब होती है जब एक स्वर अ या इ हो।— देखिए पि प्रा पारा नं १७९)

२ निकष-स्फटिक चिकुरे ह ॥८।१।१८६हे ॥
सूत्रोक्त शब्दो के क को ह होता है।

३ शृङ्खले ख क ॥ ।१।१ ॰ हे ॥
शृङ्खल शब्द के ख को क होता है।
(कुछ हकारयुक्त वर्णों से हकार समाप्त हो जाता है। तुलना कीजिए— पि प्रा पारा न २०६)

४. ख घ थ ध भाम् ॥८।१ १८७ हे ॥
स्वर से परे असयुक्त अनादि ख घ थ ध भ (हकारयुक्त वर्णों को) को प्राय ह होता है।
(शब्द के आरम्भ में होने पर इनका दो चार स्थान पर ही ह रूप होता है।—देखिए पि प्रा पारा नं. १८८)

५. वर्गाणां तृतीयचतुर्थयोरयुजोरनाद्योराद्यौ ॥१०।३।वर०॥
पैशाची प्राकृत में व र्गो के अनादि असंयुक्त तृतीय एव चतुर्थ व्यञ्जनों को क्रमश प्रथम और द्वितीय हो जाते हैं।
(तुलना कीजिए—पि. प्रा पारा न १९१)

म, पुंनागानि = पुंनामाइं, भागिनी = भामिणी।[1]

ल, छागः = छालो, छागी = छाली।[2]

व, दुर्भगः = दूहवो, सुभगः = सूहवो।[3]

घ > स, मेघः = मेसो, व्याघ्र = वक्सो (पैशाची)।

ह, मेघः = मेहो, जघनम् = जहणं।

च > लोप, नाराच = णाराओ, प्रचुरम् = पउरं।

ज, पिशाची = पिसाजी।

ल, पिशाचः = पिसल्लो, पिसाओ।[4]

स, खचितः = खसिओ, खइओ।

छ (अपरिवर्तित), छेदः = छेओ।[5]

ज > लोप, रजतम् = रअदं, गजः = गओ।

च, राजा = राचा (पै०), जर्जरम् = चच्चरं (चू० पै०)।

ज्ज, ऋजुः = उज्जू।[6]

---

१. पुन्नाग-भागिन्योर्गो मः ॥८।१।१९०।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के ग को म होता है।

२. छागे ल. ॥८।१।१९१।हे०॥
छाग शब्द के ग को ल होता है।

३. ऊत्वे दुर्भग सुभगे व. ॥८।१।१९२।हे०॥
दुर्भग, सुभग शब्दों के उ को दीर्घ होने पर ग को व होता है।

४. खचित-पिशाचयोश्च. स ल्लौ वा ॥८।१।१९३।हे०॥
खचित और पिशाच शब्द के च को विकल्प से क्रमश स तथा ल्ल होते हैं।

५. (शब्द के आरम्भ में [illegible] अपरिवर्तित बना रहता है। शब्द के मध्य में यह संस्कृत के समान ही च्छ रूप ग्रहण कर लेता है।—देखिए पि. प्रा. पारा नं २२६)

६. नीडादिषु ॥३।५२।वर०॥
नीड आदि शब्द के अनादि वर्तमान व्यञ्जन को द्वित्व होता है।
नीडादिगण के शब्द—

नीडव्याहृतमण्डूकस्रोतांसि प्रेमयौवने।
ऋजु. स्थूल तथा तैलं त्रैलोक्यं च गणो यथा॥ —कल्पलतिका

झ, जटिल = झडिलो, जडिलो।[१]

र, व्यवसृजति = वोसिरामि।[२]

ट > ड, घट = घडो, नट = नडो, भट = भडो।[३]

ढ, कैटभ = केढवो, शकट = सयढो, सटा = सढा।[४]

ल, स्फटिक = फलिहो, चपेटा = चविला, चविडा, पाटयति = फालेइ, फाडेइ।[५]

ठ > ढ, मठः = मढो, कुठार = कुढारो, पठति = पढइ।[६]

ल्ल, अङ्कोठ = अंकोल्लो, अङ्कोठतैलम् = अंकोल्लतेल्लं।[७]

ड > ट, तडाग = तटाको (पैशाची)।

ल, गरुडः = गरुलो, वडवामुखम् = वलयामुहं तडागम् = तलायं।[८]

---

१. जटिले जो झो वा ॥८।१।१९४हे०॥
जटिल शब्द के ज को विकल्प से झ होता है।

२. (सृज् धातु के ज् को र् हो जाता है।—देखिए पि प्रा पारा नं २३७)

३. टो डः ॥८।१।१९५हे०॥
स्वर से परे अनादि असंयुक्त ट को ड होता है।
(टवर्ग के असंयुक्त अनादि प्रथम तथा द्वितीय वर्ण क्रमशः तृतीय तथा चतुर्थ वर्ण हो जाते हैं।—देखिए पि प्रा पारा नं. १९०)

४ सटा शकट-कैटभे ढः ॥८।१।१९६हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के ट को ढ होता है।

५ (अ) स्फटिके लः ॥८।१।१९७हे०॥
स्फटिक शब्द के ट को ल होता है।
(ब) चपेटा-पाटौ वा ॥८।१।१९८हे०॥
चपेटा शब्द तथा ण्यन्त पाटि धातु के ट को विकल्प से ल होता है।

६. ठो ढः ॥८।१।१९९हे०॥
स्वर से परे असंयुक्त अनादि ठ को ढ होता है।

७. अङ्कोठे ल्लः ॥८।१।२००हे०॥
अंकोठ शब्द के ठ को ल्ल होता है।

८. डो लः ॥८।१।२०२हे०॥
स्वर से परे असंयुक्त अनादि ड को प्रायः ल होता है।

ढ ( अपरिवर्तित ), गाढम् = गाढं, सोढुम् = सोढुं ।[1]
ण > न, गुणेण = गुनेन, विषाणम् = विसानं ( पैशाची ) ।[2]
ल, वेणुः = वेलू, वेणू ।[3]
त > लोप, कृतम् = कअं, रसातलम् = रसायलं ।
द, ऋतुः = उदू, रजतम् = रअदं, संयतः = संजदो ।[4]
च, छ; तुच्छम् = चुच्छं, छुच्छं ।[5]
ट, तगरः = टगरो, तूवरः = टूवरो, त्रसरः = टसरो ।[6]
ड, प्रतिसारः = पडिसारो, प्राभृतम् = पाहुडं ।[7]

---

१. ( सभी प्राकृत बोलियों में ढ अपरिवर्तित रहता है ।—देखिये पि. प्रा पारा नं २३४ )
२ णो नः ॥८।४।३०६।हे०॥
पैशाची में णकार को न होता है।
३. वेणौ णो वा ॥८।१।२०३।हे०॥
वेणु शब्द के ण को विकल्प से ल होता है।
४. ऋत्वादिषु तो दः ॥२।७।वर०॥
ऋत्वादि शब्द के त को द होता है।
( वररुचि, क्रमदीश्वर तथा मार्कण्डेय के अनुसार महाराष्ट्री के भी अनेक शब्दों के त को द होता है। वे सभी शब्द ऋत्वादिगण में एकत्र किये हैं। हेमचन्द्र ने सूत्र नं. ८।१।२०९ में इस मत की आलोचना की है। बात यह है कि यह ध्वनि परिवर्तन शौरसेनी तथा मागधी में होता है, महाराष्ट्री में नहीं।—देखिए पि. प्रा. पारा नं. १८६ ।)
५. तुच्छे तश्च-छौ वा ॥८।१।२०४।हे.॥
तुच्छ शब्द के त को च तथा छ होता है।
( बाद में आने वाले तालव्यवर्ण की समानता के लिये त को तालव्य च या छ होता है। )
६. तगर-त्रसर तूवरे टः ॥८।१।२०५।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के त को ट होता है।
( संस्कृत के दन्त्यवर्ण प्राकृत में बहुधा मूर्धन्य बन जाते हैं।—देखिए पि. प्रा. भा. पारा. नं २१० )
७. प्रत्यादौ डः ॥८।१।२०६।हे०॥
प्रति आदि शब्द के त को ड होता है।

ए, गर्भित = गब्भिएो, अतिमुक्तकम् = अणिउँतयं।[1]
र, सप्तति = सत्तरी।[2]
ल, अतसी – अलसी, सातवाहन = सालवाहणो।
पलितम् = पलिल, पलिअ।[3]
व, पीतलम् = पीवल, पीअल।[4]
ह, वितस्ति = विहत्थी, वसति = वसही।[5]
थ > ढ, मेथि = मेढी, शिथिर = सिढिलो, प्रथम = पढमो।[6]
ध, कथयति = कधेदि, कहेदि, नाथ = णाधो, णाहो।[7]
ह, मिथुनम् = मिहुण, कथयति = कहेइ।
द > लोप, वदनम् = वअण, मदनम् = मअण, नदी = नई।
ड, दशनम् = डसण, दसणं, दोला = डोला, दोला।[8]

---

१. गर्भितातिमुक्तके ण ॥८।१।२०८।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के त को ए होता है।
२. सप्ततौ र ॥८।१।२१०।हे०॥
सप्तति के त को र होता है।
३. (अ) अतसी सातवाहने ल. ॥८।१।२११।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दो के त को ल होता है।
(ब) पलिते वा ॥८।१।२१२।हे०॥
पलित शब्द के त को विकल्प से ल होता है।
४ पीते वो ले वा ॥८।१।२१३।हे०॥
पीत शब्द के त को विकल्प से व होता है स्वार्थिक ल परे रहते।
५. वितस्ति-वसति-भरत-कातर-मातुलिङ्गे ह ॥८।१।२१४।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के त को ह होता है।
६. मेथि-शिथिर-शिथिल प्रथमे थस्य ढ ॥८।१।२१५।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दो के थ को ढ होता है।
७. थो ध ॥ ।४।२६७ हे०॥
शौरसेनी में थ को विकल्प से ध होता है।
८. दशन दष्ट-दग्ध दोला-दण्ड-दर दाह-दम्भ-दर्भ-कदन-दोहदे दो वा ड. ॥८।१।२१७॥
सूत्रोक्त शब्दों के द को विकल्प से ड होता है।

ल, ण्ह, निम्ब = लिंबो, निबो, नापित = ण्हाविओ, नाविओ।[1]

प > लोप, सुपुरुष = सुउरिसो, रिपु = रिऊ, कपि = कई।

फ, पाटयति = फाडेइ, परुष = फरुसो, परिघ = फलिहो।[2]

म, नीप = नीमो, नीवो, आपीडः = आमेलो, आवेडो।[3]

व, पापम् = पाव, दीपम् = दीव, उपमा = उवमा।[4]

र, पापर्द्धि = पारद्धी।[5]

फ > म, रेफ. = रेभो, सफलम् = सभल, शेफालिका = सेभालिआ, सेहालिआ।[6]

ह, मुक्ताफलम् = मुत्ताहल।

ब > प, बालक = पालको (चू० पै०)।

---

१. निम्ब-नापिते ल ण्ह वा ॥८।१।२३०।हे०॥
निम्ब तथा नापित शब्द के न को विकल्प से क्रमश ल तथा ण्ह होते हैं।

२. पाटि-परुष-परिघ-परिखा-पनस-पारिभद्रे फ ॥८।१।२३२।हे०॥
ण्यन्त पाटि धातु तथा परुष आदि शब्दों के प को फ होता है।

३. नीपापीडे मो वा ॥८।१।२३४।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के प को विकल्प से म होता है।
(प के स्थान पर नियम के अनुसार व हो जाता है तथा कभी कभी म बन जाता है।—देखिए पि प्रा पारा न. २४८।)

४. पो व ॥८।१ २३१।हे०॥
स्वर से परे असंयुक्त अनादि प को व होता है।

५ पापर्द्धौ र ॥८।१।२३५।हे०॥
पापर्द्धि शब्द के द्वितीय प को र होता है।

६. फो भ हौ ॥८।१।२३६।हे०॥
स्वर से परे असंयुक्त अनादि फ को कहीं भ, कहीं ह तथा कहीं दोनों (भ ह) होते हैं।
(वररुचि के अनुसार शब्द के भीतर तथा स्वरों के बीच में होने से फ सदा भ बन जाता है। हेमचन्द्र के अनुसार फ के स्थान पर प्राकृत में भ और ह दोनों रखे जा सकते हैं।—देखिए पि प्रा. पारा नं. १९२)

म, निसिनी = भिसिणी।[1]
म, य कबन्ध = कमन्धो कयन्धो।[2]
व, शबल = सबलो, अलावू = अलावू।[3]
भ > फ, भगवती = फकवती ( चू० पै० )।
व, कैटभ = केढवो।[4]
ह, सभा = सहा, शोभते = सोहइ नभ = णह।
म > लोप, यमुना = जँउणा, चामुण्डा = चॉउण्डा।[5]
ढ, विषम = विसढो, विसमो।[6]
व, मन्मथ = वम्महो, अभिमन्यु = अहिवन्नू, अहिमन्नू।[7]
स, भ्रमर = भसलो, भमरो।[8]

---

१ बिसि या भ ॥८।१।२३८हे ॥
बिसिनी शब्द के ब को भ होता है।
२ कबन्धे म यौ ॥८।१।२३९हे०॥
कबन्ध शब्द के ब को म य होते हैं।
३ यो व ॥८।१।२३७ हे०॥
स्वर से परे असयुक्त अनादि ब को व होता है।
४ कैटभे भो व ॥८।१।२४०हे०॥
कैटभ शब्द के भ को व होता है।
५ यमुना चामुण्डा कामुकातिमुक्तके मोनुनासिकश्च ॥८।१।१७८ हे ॥
सूत्रोक्त शब्दो के म का लोप होता है। लोप होने के बाद म के स्थान पर अनुनासिक होता है।
६ विषमे मो ढो वा ॥८।१।२४१ हे०॥
विषम शब्द के म को विकल्प से ढ होता है।
७ (अ) मन्मथे व ॥८।१।२४२।हे०॥
मन्मथ शब्द के म को व होता है।
(ब) वाभिमन्यौ ॥८।१।२४३।हे ॥
अभिमन्यु शब्द के म को विकल्प से व होता है।
८ भ्रमरे सो वा ॥ ।१।२४४।हे०॥
भ्रमर शब्द के म को विकल्प से स होता है।

य > लोप, नयनम् = णअणं, वियोग = विओओ ।

ज, यश = जसो, यम = जमो, याति = जाइ ।[1]

ज्ज, उत्तरीयम्=उत्तरिज्जं, उत्तरीअं, करणीयम्=करणिज्जं, करणीअं ।[2]

त, युष्मदीयः = तुम्हकेरो, युष्मादृश = तुम्हारिसो ।[3]

ल, यष्टिः = लट्ठी ।[4]

ह, छाया = छाही, छाया ।[5]

र > ड, किरिः = किडी, भेर (दे०) = भेडो ।[6]

ण, करवीरः = कणवीरो ।[7]

ल, हरिद्रा = हलिद्दा, भ्रमरः = भसलो ।[8]

---

१. आदेर्यो जः ॥८।१।२४५हे०॥
आदि य को ज होता है ।

२. वोत्तरीयानीय-तीय कृद्ये ज्जः ॥८।१।२४८हे०॥
उत्तरीय शब्द तथा अनीय, तीय, कृत् प्रत्ययों के य को विकल्प से ज्ज होता है ।

३. युष्मद्यर्थपरे तः ॥८।१।२४६हे०॥
युष्मद् शब्द के य को त होता है ।

४. यष्ट्यां लः ॥८।१।२४७हे०॥
यष्टि के य को ल होता है । –

५. छायायां होऽकान्तौ वा ॥८।१।२४९हे०॥
अकान्ति छाया शब्द के य को विकल्प से ह होता है ।

६. किरि-भेरे रो डः ॥८।१।२५१हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के र को ड होता है ।

७. करवीरे णः ॥८।१।२५३हे०॥
करवीर शब्द के प्रथम र को ण होता है ।

८. हरिद्रादौ लः ॥८।१।२५४हे०॥
हरिद्रा आदि शब्दों में असंयुक्त र को ल होता है ।
भ्रमरे ससंनियोगे एव । वृत्ति ।
भ्रमर शब्द में म को स होने पर ही र को ल होता है ।

ल>ण, लाहल = णाहलो ललाटम् = णडाल, णिडाल।
    र, स्थूलम् = थोर।[2]

व>लोप, जीव = जीओ, लावण्य = लाअण्ण।
    भ, विसिनी = भिसिणी।[3]
    म, स्वप्न = सिमिणो, सिविणो, नीवी = नीमी नीवी।[4]

श>छ, शमी = छमी, शाव = छावो।[5]
    स, शब्द = सद्दो, निशा = णिसा।[6]
    ह, दश = दह, दस एकादश = एआरह, एआरस।[7]

ष>छ, षण्मुख = छमुहो।
    ण्ह, स्नुषा = सुण्हा सुसा।[8]
    स, कषाय = कसाओ, निकष = निहसो।
    ह, पाषाण = पाहाणो, पासाणो।

---

१ (अ) लाहल–लाङ्गल लाङ्गूले वादेण ॥८।१।२५६।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दो के आदि ल को विकल्प से ण होता है।
(ब) ललाटे च ॥८।१।२५७।हे०॥
ललाट शब्द के आदि ल को ण होता है।

२ स्थूले लो र ॥८।१।२५५।हे०॥
स्थूल शब्द के ल को र होता है।

३ विसिन्यो [illegible] ॥२।३८।वर०॥
विसिनी शब्द के व को भ होता है।

४. स्वप्न नीव्योर्वा ॥८।१।२५९।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दो के व को विकल्प से म होता है।

५ षट्–शमी–शाव सुधा सप्तपर्णोष्वादेश्छः ॥ ।१।२६५।हे०।
सूत्रोक्त शब्दो के आदि वर्ण को छ होता है।

६ श षो स ॥८।१।२६०।हे०॥
श तथा ष को स होता है।

७ दश-पाषाणे ह ॥८।१।२६२ हे०॥
दश एवं पाषाण शब्द के श, ष को विकल्प से ह होता है।

८. स्नुषाया ण्हो न वा ॥ ।१।२६१।हे ॥
स्नुषा शब्द के ष को विकल्प से ण्ह होता है।

स > छ, सप्तपर्णः = छत्तिवण्णो, सुधा = छुहा।

ह, दिवस. = दिवहो, दिवसो।[१]

ह > घ, सिंहः = सिंघो, सीहो ; संहारः = संघारो, संहारो।[२]

---

१. दिवसे सः ॥८।१।२६३।हे०॥
दिवस शब्द में स को विकल्प से ह होता है।

२. हो घोऽनुस्वारात् ॥८।१।२६४।हे०॥
अनुस्वार के बाद आने वाले ह को विकल्प से घ होता है।

# तीसरा अध्याय

## संयुक्तव्यञ्जन-परिवर्तन

१. शब्द के प्रारम्भ में संयुक्तव्यञ्जन नहीं आते हैं। किन्तु इस नियम के निम्न अपवाद हैं:—

(अ) यदि शब्द के प्रारम्भ में ण्ह, म्ह या ल्ह हो अथवा व्यञ्जन + र हो।

(आ) यदि संयुक्तव्यञ्जन समस्तपद के द्वितीयपद के आदि में हो।

उदाहरण—क्षत्रिय. = खत्तिओ, ध्वज = धओ, स्पन्दनम् = फंदणं, त्यागी = चाई।

अपवाद—(अ) स्नानम् = ण्हाण, स्मः = म्हो, ह्रसति = ल्हसइ, ह्रद = द्रहो।

आ) महिपरक्रम = महिसक्खन्धो।

२ शब्द के मध्य में आनेवाले संयुक्तव्यञ्जनों में प्राय समानीकरण की प्रवृत्ति पाई जाती है किन्तु निम्न संयुक्तव्यञ्जन इसके अपवाद हैं —

(अ) वह व्यञ्जन जिसमे उस व्यञ्जन के वर्ग का हकार युक्त व्यञ्जन मिला हो।

(आ) संयुक्त ध्वनियाँ ण्ह, म्ह, ल्ह।

(इ) व्यञ्जन + र।

(ई) अनुनासिक + व्यञ्जन जो कि अनुनासिक के ही वर्ग का हो।

उदाहरण—वाक्पतिराज = वप्पइराओ, उत्का = उक्का।

---

१. देखिए पि. प्रा. पारा न. २६८।

१. देखिए पि. प्रा. पारा नं २६९।

अपवाद :—(अ) मध्यम् = मज्झं, तुच्छम् = चुच्छं, छुच्छं।

(आ) कृष्णः = कण्हो, अस्मादृशः = अम्हारिसो, प्रह्लादः = पल्हाओ।

(इ) वोद्रहो ( देशी शब्द ) = तरुण, युवा।

(ई) मकरन्दः = मअरन्दो, मञ्जूषा = मञ्जूसा।

३. समानीकरण का नियम :—

संयुक्तव्यञ्जनों में प्राय एक व्यञ्जन दूसरे व्यञ्जन के अनुरूप हो जाता है। इसकी व्यवस्था -बलाबल की दृष्टि से होती है। समानबलवाले संयुक्तव्यञ्जनों में प्रथमव्यञ्जन द्वितीय-व्यञ्जन के अनुरूप हो जाता है। असमानबलवाले संयुक्त व्यञ्जनों मे हीनबलवाला व्यञ्जन अधिकबलवाले व्यञ्जनका रूप धारण कर लेता है।

बल की दृष्टि से व्यञ्जनों का क्रम :—

(अ) वर्ग के प्रथम ४ वर्ण

(आ) अनुनासिक वर्ण

(इ) ल, स, व, य, र (क्रमश)

३.१ व्यञ्जन + व्यञ्जन

वल्कस्कारः = वल्क्कारो, उत्पलम् = उप्पलं, प्राग्भारः = पब्भारो, उद्घातम् = उग्घातं।

---

३. देखिए Woolner's Introduction To Prakrit Page—17(33)

( प्रस्तुत अध्याय में ३·१ से ३·१२ तक व्यञ्जन पद से वर्ग के प्रथम चार वर्ण तथा अनुनासिक पद से पञ्चम वर्ण अभिप्रेत हैं )

३.१ (अ) क-ग-ट-ड-त-द-प श ष-स — ≍ क — ≍ पामुर्ध्वं लुक् ॥८।२।७७।है०॥

यदि संयुक्तव्यञ्जनों में प्रथम व्यञ्जन सूत्रोक्त व्यञ्जनों में से हो तो उसका लोप हो जाता है।

(ब) अनादौ शेषादेशयोर्द्वित्वम् ॥८।२।८९।है०॥

पद के अनादि में [illegible] को द्वित्व होता है।

३. २ व्यञ्जन + अनुनासिक

बलहीन अनुनासिक बलयुक्त व्यञ्जन के अनुरूप हो जाता है।
अग्निः = अग्गी, युग्मम् = जुग्गं, प्रयत्नः = पयत्तो।

३. ३ व्यञ्जन + य

बलहीन य बलयुक्त व्यञ्जन के रूप में बदल जाता है।
चाणक्यः = चाणक्को, कुप्यति = कुप्पइ, अभ्यर्थनम् = अब्भत्थणं।

३. ४ दन्त्यवर्ण + य

दन्त्यवर्ण के साथ य आने पर दन्त्यवर्ण तालव्यवर्ण में बदल जाता है। तत्पश्चात् य उसके अनुरूप हो जाता है।
अत्यन्तम् = अच्चन्तं, नेपथ्यम् = णेवच्छं, अद्य = अज्ज, मध्यम् = मज्झं।

---

(स) द्वितीयतुर्ययोरुपरि पूर्वः ॥८।२।९०।हे०॥
यदि संयुक्तव्यञ्जन का द्वितीयव्यञ्जन वर्ग का द्वितीय या चतुर्थ व्यञ्जन हो तो प्रथमव्यञ्जन को क्रमशः द्वितीयव्यञ्जन के वर्ग का प्रथम या तृतीय व्यञ्जन हो जाता है।
(तुलना कीजिए पि. प्रा पारा नं १८९ तथा २७०)

३. २ देखिए पि. प्रा. पारा न. २७६, २७७।

३. ३ जब अन्तिम ध्वनि या स्पर्श वर्ण अथवा अनुनासिक अर्धस्वर से टकराते हैं तो, जब तक उनके बीच में अंश स्वर न आए, नियम यह है कि अर्धस्वर शब्द में मिला लिया जाता है। (पि. प्रा पारा नं, २७९)

३. ४ (अ) (१) त्यथ्यद्यां चछजाः ॥३।२७।वर०॥
त्य, थ्य, द्य को क्रमशः च छ ज होते हैं।

(२) ध्यह्योर्झः ॥३।२८।वर०॥
ध्य तथा ह्य को झ होता है।

(ब) देखिए पि. प्रा. पारा न २८०।

३.५ दन्त्यवर्ण + व

दन्त्यवर्ण के साथ व आने पर प्राय व दन्त्यवर्ण के समान हो जाता है किन्तु कभी कभी पहले दन्त्यवर्ण तालव्यवर्ण बन जाता है, तत्पश्चात् व उसके अनुरूप हो जाता है।

चत्वारि = चत्तारि, जम्बुद्वीप = जम्बुद्दीवो, ऊर्ध्वम् = उद्ध। चत्वरम् = चच्चरं, पृथ्वी = पिच्छी, विद्वान् = विज्ज बुद्ध्वा = बुज्झा।

३.६ व्यञ्जन + र, ल, व

बलहीन र, ल, व बलयुक्त व्यञ्जन में बदल जाते हैं।

विक्रम = विक्कमो, रात्रि = रत्ती, विक्लव = विक्कवो, पक्वम् = पक्कं, ध्वज = धओ।

३.७ अनुनासिक + व्यञ्जन

यदि पहला अनुनासिक द्वितीय व्यञ्जन के वर्ग का हो तो प्राय उनमें कोई परिवर्तन नहीं होता है।

लाञ्छनम् = लञ्छणं, कण्ठ = कण्ठो, बन्ध = बन्धो।

३.८ अनुनासिक + अनुनासिक

यदि भिन्न वर्गों के अनुनासिक आपस में मिलें तो म के पूर्व आने वाले ङ् और ण् को अनुस्वार हो जाता है। न्म को म्म तथा म्न को ण्ण हो जाता है।

पराङ्मुख = परंमुहो, षण्मुख = छंमुहो, उन्मुख = उम्मुहो, निम्नगा = णिण्णआ।

---

३.५ (अ) देखिए पि प्रा पारा नं २९८, २९९

(आ) त्व थ्व द्व ध्वा च छ-ज झा क्वचित् ॥८।२।१५।हे०॥

कहीं कहीं त्व, थ्व, द्व, ध्व को क्रमश च, छ, ज, झ होते हैं।

३.६ देखिए पि. प्रा. पारा नं २८७, २९६, २९७।

३.७ देखिए पि प्रा. पारा नं. २७२।

३.८ देखिए पि प्रा पारा नं २७८।

३.९ अनुनासिक+अन्तस्थ

बलहीन अन्तस्थ बलयुक्त अनुनासिक के अनुरूप हो जाता है। हिरण्य = हिरण्ण, कन्या = कण्णा, मन्ये = मण्णे अन्वेषणम् = अण्णेसण।

३.१० र+दन्त्यवर्ण—

यदि दन्त्यवर्ण के पूर्व र आवे तो वह दन्त्यवर्ण के साथ मिल जाता है, तत्पश्चात् वे बहुधा मूर्धन्यवर्ण हो जाते हैं।

(1) चक्रवर्ती = चक्कवट्टी, अर्थ = अट्ठो, गर्दभ = गड्डहो, गद्दहो, अर्धम = अड्ढ, अढ।

३.११ श ष, स+व्यंजन

(१) श्च, श्छ > च्छ, आश्चयम् = अच्छरिअ, निश्छिद्रम् = णिच्छिड्ड।

(२ स्क ष्क > क्ख, शुष्क = सुक्ख सुक्क, पुष्करिणी = पोक्खरिणी।

(३) ष्ट, ष्ठ > ट्ठ, दृष्टि = दिट्ठी, सुष्ठु = सुट्ठु।

(४) ष्प ष्फ > प्फ, पुष्पम् = पुप्फं निष्फलम् = णिप्फल।

---

३.९ देखिए पि प्रा पारा न २७२।

३.१० जिस वर्णसमूह में र रेफ रूप में) व्यंजन से पहले आता हो उसमें दन्त्यवर्णों के स्थान पर बहुधा मूर्धन्यवर्ण आ जाते हैं। यह ध्वनि-परिवर्तन विशेषत अ माग में होता है। देखिए पि प्रा. पारा न २८९)

३.११ (क) (१) श्च त्स प्सां छः ॥२।२०।२२०॥

श्च, त्स प्स को छ हो जाता है।

(२) ष्टस्कयो ख ॥२।२६।४२ ॥

ष्क स्क, स्त को ख होता है।

(३) ष्टस्य ठ ॥२।१०।४र ॥

ष्ट के स्थान पर ठ होता है।

(४) ष्पस्प फ ॥२।३९।५२ ॥

ष्प को फ होता है।

(५) स्क, स्ख > क्ख, अवस्कन्दः = अवक्खन्दो, प्रस्खलन्ती = पक्खलन्ती ।

(६) स्त, स्थ > त्थ, अस्ति = अत्थि, अवस्था = अवत्था ।

(७) स्प, स्फ > प्फ, प्रतिस्पर्धीः = पडिप्फद्धी आस्फालनं = अप्फालणं ।

३. १२ श, ष, स + अनुनासिक

यदि संयुक्त व्यञ्जन में श, ष, स के बाद अनुनासिक आयें तो श, ष, स को ह हो जाता है तथा वर्णों के क्रम में परिवर्तन हो जाता है ।

ग्रीष्मः = गिम्हो, अस्मादृशः = अम्हारिसो, स्नानम् = ण्हाणं, प्रश्नः = पण्हो ।

---

( ५ ) देखिए ३. ११ ( क ), ( २ ) ।

( ६ ) स्तस्य थः ॥३।१२।वर०॥

स्त के स्थान पर थ होता है ।

( ७ ) स्पस्य सर्वत्र स्थितस्य ॥३।३६।वर०॥

सर्वत्र स्प को फ होता है ।

( ख ) देखिए पि० प्रा० पारा नं० ३०१, ३०२, ३०३, ३०५, ३०६, ३०७ तथा ३११ ।

( ग ) यदि संयुक्तव्यञ्जन में प्रथम व्यञ्जन श, ष या स हो तथा द्वितीय व्यञ्जन वर्ग के प्रथम दो वर्णों में से कोई हो तो श, ष या स द्वितीय व्यञ्जन का रूप धारण कर लेता है तथा द्वितीय व्यञ्जन हकारयुक्त हो जाता है ।

( तुलना कीजिए—Woolner's Introduction To Prakrit Page 18 (38) )

३. १२ ( अ ) पक्ष्म-श्म-ष्म-स्म-ह्मां म्हः ॥८।२।७४।हे०॥

पक्ष्म स्थित क्ष्म एवं श्म आदि संयुक्त व्यञ्जनों को म्ह होता है ।

( ब ) सूक्ष्म-श्न-ष्ण-स्न-ह्न-ह्ण-क्ष्णां ण्हः ॥८।२।७५।हे०॥

सूत्रोक्त संयुक्तव्यञ्जनों को ण्ह होता है ।

( तुलना कीजिए पि. प्रा. पारा नं. ३१२ )

३.' १३ श, ष, स + अन्तस्थ(ल को छोड़कर)

श, ष, स के बाद अन्तस्थ आने पर अन्तस्थ पूर्ववर्ती व्यञ्जन का रूप धारण कर लेता है।

अश्व = अस्सो, अवश्यम् = अवस्स, मनुष्य. = मणुस्सो, सहस्रम् = सहस्स।

४. विसर्ग + क, ख, प, फ

क, ख, प, फ के पूर्व आनेवाले विसर्ग को स हो जाता है। तत्पश्चात् पूर्वोक्त नियमों के आधार पर उसमें परिवर्तन होता है। अन्त करणम् = अन्तक्करणं, दु खम् = दुक्ख, अन्त पात: = अन्तप्पाओ।

५. ह् + न ण, ल, म, य = ण्ह, ल्ह, म्ह, य्ह (क्रमश:)

वह्नि = वण्ही पूर्वाह्ण + = पुव्वण्हो, प्रह्लाद: = पल्हाओ, ब्राह्मण = बम्हणो, गुह्यम् = गुय्हं।

६. विशिष्ट संयुक्तव्यञ्जन

(१) क्ष > क्ख, च्छ, ज्झ।

मक्षिका = मक्खिआ, मच्छिआ; लक्षणम् = लक्खणं, अक्षिम् = अच्छि, प्रक्षीणम् = पक्खीणं।

(२) क्म > प्प, ड्म > म्प।

रुक्मिणी = रुप्पिणी, कुड्मलम् = कुम्पलं।

---

३ १३ देखिए पि प्रा पारा न ३१९।

४ देखिए पि प्रा. पारा नं ३२९।

५ (अ) ह्नस्नह्लह्मष्णु न ल मा स्थितिरूर्ध्वम् ॥३।८।२।७॥

सूत्रोक्त संयुक्त व्यञ्जनों में क्रमश: न ल म पूर्व में आ जाते हैं।

(आ) ह्ये ह्योः ॥८।२।१२४हे ॥

ह्य को य्ह हो जाता है।

६ (१) क्षः खः क्वचित्तु छझौ ॥८।२।३हे०॥

क्ष को ख होता है, कहीं कहीं पर छ तथा झ भी होते हैं।

(२) ड्म क्मोः ॥८।२।५२हे०॥

ड्म, क्म को क्रमश म्प, प्प होता है।

(३) ज्ञ>ण (शब्द के प्रारम्भ में), ण्ण (शब्द के मध्य में)।
ज्ञानम् = णाण, विज्ञानम् = विण्णाण।

(४) त्म>प्प, आत्मा = अप्पा, अत्ता।

(५) त्र>हि, ह, त्थ, कुत्र = कहि, कह, कत्थ, यत्र = जहि, जह, जत्थ।

(६) प्स, त्स>च्छ, अप्सरा = अच्छरा, उत्साह = उच्छाहो।

(७) द्य, य्य, र्य>ज्ज, मद्यम् = मज्ज, शय्या = सेज्जा, भार्या = भज्जा।

(८) र्ष, ष्प>ह, बाष्प = बाहो, कार्षापण = काहावणो।

## ७ स्वरभक्ति

संयुक्तव्यञ्जन में यदि एक व्यञ्जन य, र, ल, अथवा अनुनासिक हो तो उन्हें स्वर के द्वारा विभक्त कर दिया

---

(३) म्नज्ञोर्णः ॥८।२।४२हे०॥
सूत्रोक्त संयुक्तव्यञ्जनों को ण हो जाता है।
(देखिए पि० प्रा० पा० नं० २७६)

(४) भस्मात्मनोः पो वा ॥ ।२।५१।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों के संयुक्तव्यञ्जनों को विकल्प से प होता है।

(५) त्रपो हि ह त्थाः ॥ ।२।१६१।हे०॥
त्रप प्रत्यय को हि, ह, त्थ होते हैं।

(६) ह्रस्वात् थ्य श्च त्स प्सामनिश्चले ॥ ।२।२१।हे०॥
ह्रस्व से परे थ्य श्च त्स प्स को छ होता है किंतु निश्चल में नहीं होता है।

(७) द्य-य्य-र्यां जः ॥८।२।२४।हे०॥
द्य, य्य, र्य को ज होता है।

(८) (अ) बाष्पेऽश्रुणि हः ॥३।३८।वर०॥
अश्रुवाचक बाष्प शब्द के ष्प को ह होता है।
(ब) कार्षापणे ॥३।३९।वर०॥
कार्षापण के र्ष को ह होता है।

७ (अ) क्लिष्टश्लिष्टरत्नक्रियाशार्ङ्गेषु तत्स्वरवत्पूर्वस्य ॥३।६०।वर०॥
सूत्रोक्त शब्दों में संयुक्तव्यञ्जन, तद्गत स्वर से विभक्त होता है।

# चौथा अध्याय

# सन्धि-प्रकरण

प्राकृत में सन्धि-व्यवस्था वैकल्पिक है, नित्य नहीं। सन्धि के दो भेद हैं—१. स्वर-सन्धि २ व्यञ्जन-सन्धि।

## स्वर-सन्धि

१. अकार, इकार या उकार के बाद सवर्ण-स्वर आने पर उनके स्थान पर सवर्ण दीर्घ हो जाता है।

मगह+अहिवई = मगहाहिवई, मगह अहिवई (मगधाधिपति)।
विसम + आयवो = विसमायवो, विसम आयवो (विषमातप.)।
मुणि + ईसरो = मुणीसरो, मुणि ईसरो (मुनीश्वर)।
भाणु + उवज्झायो = भाणूवज्झायो, भाणु उवज्झायो (भानूपाध्याय)।

२. समस्तपद में प्रथमपद के अन्त में आनेवाले दीर्घ स्वर को कहीं नित्यरूप से तथा कहीं विकल्प से ह्रस्व होता है, तथा ह्रस्व स्वर को दीर्घ।

अन्त + वेई = अन्ता वेई, (अन्तर्वेदि) सत्त + वीसा = सत्तावीसा, (सप्तविंशति) पई हरं, पइ हरं (पतिगृहम्)।

३. यदि अ या आ के बाद सरलव्यञ्जन से पूर्ववर्ती इकार या उकार हो तो उन्हें ए या ओ हो जाता है।

वास + इसी = वासेसी, वास इसी (व्यासर्षि), दिण + ईसो = दिणेसो, दिण ईसो (दिनेश), गूढ + उअर = गूढोअर,

---

१. देखिए पि प्रा. पारा नं १४८।

२. दीर्घ-ह्रस्वौ मिथो वृत्तौ ॥८।१।४॥है०॥
समस्तपद में स्वरों को दीर्घ ह्रस्व बहुलता से होते हैं।

३. देखिए पि. प्रा. पारा नं. १४९।

गूढ उअरं ( गूढोदरम् ), सास + ऊसासा = सासोसासा, सास ऊसासा ( श्वासोच्छ्वासः ), रामा + इअरो = रामेअरो, रामा इअरो ( रामेश्वरः )।

४. यदि अ या आ के बाद संयुक्तव्यञ्जन से पूर्ववर्ती इकार या उकार हो, तो उनको ए या ओ न होकर अ या आ का लोप हो जाता है।

गज + इंदो = गइंदो ( गजेन्द्रः ), कण्ण + उप्पलं = कण्णुप्पलं ( कर्णोत्पलम् ), महा + ऊसवो = महूसवो ( महोत्सवः )।

५. यदि प्रथमपद के अन्त में अ हो तथा द्वितीयपद के आरम्भ में असमान उद्वृत्तस्वर हो तो कहीं-कहीं उनमें से अ का लोप हो जाता है।

राअ + उलं = राउलं, राअउलं, ( राजकुलम् ) वाअ + उत्तो = वाउत्तो, वाअउत्तो ( वातपुत्रः )।

६ यदि मौलिक या उद्वृत्त अ या आ के बाद मूल ए या ओ आवे तो अ या आ का लोप हो जाता है।

गाम + एणी = गामेणी ( देशीशब्द ), उदअ + ओल्लं = उदओल्लं, ( उदकार्द्रम् ), मट्टिआ + ओलित्तं = मट्टिओलित्तं (मृत्तिकावलिप्तम् )।

---

४ देखिए पि. प्रा. पारा नं १९८।
तुलना कीजिए—
लुक् ॥८।१।१०॥ हे०॥
स्वर का स्वर परे रहते प्रायः लोप होता है।

५. देखिए पि. प्रा. पारा नं १६०।
उद्वृत्त स्वर—
व्यञ्जनसंपृक्तः स्वरो व्यञ्जने लुप्ते योऽवशिष्यते स उद्वृत्त इहोच्यते—
हे० सूत्र ८।१।८ की वृत्ति।

६. देखिए पि. प्रा. पारा नं. १६३।

## स्वरसन्धि निषेध

७ इ, ई और उ ऊ के बाद कोई भी विजातीय स्वर आवे तो उनमें सन्धि नहीं होती है।

वि + अ = विअ (द्व), सु+अलंकियं = सुअलंकियं (स्वलङ्कृतम्). वहु + अवऊढो = वहुअवऊढो (वधूपगूढ)।

८. ए तथा ओ के बाद स्वरवर्ण होने पर उनमें सन्धि नहीं होती है।

वणे+अडइ = वणे अडइ (वनेऽटति), अहो+अच्छरिअ = अहो अच्छरिअ (अहो-आश्चर्यम), देवीए + एत्थ = देवीए एत्थ (देव्या अत्र), एओ+एत्थ = एओ एत्थ (एकोऽत्र)।

९. स्वर के बाद उद्वृत्त स्वर होने पर सन्धि नहीं होती है।

निसा+अरो = निसाअरो (निशाचर), रयणी + अरो = रयणीअरो (रजनीचर)।

१०. क्रियापद के स्वर के बाद स्वर आने पर सन्धि नहीं होती है।

होइ + इह = होइ इह (भवतीह)।

## अव्ययस्वर सन्धि

११. पद के बाद आने वाले अपि शब्द के अ का विकल्प से लोप हो जाता है। अवशिष्ट पि यदि स्वर से परे हो तो उसे वि हो जाता है।

केण + अपि = केण वि, केणावि (केनापि)।

किं + अपि = किं पि, किमवि (किमपि)।

---

७. न युवर्णस्यास्वे ॥८।१।६।हे ॥
इवर्ण उवर्ण से असमान स्वर परे रहते संधि नहीं होती है।

८ एदोतो स्वरे ॥८।१।७।हे०॥
एकार ओकार से परे स्वर होन पर संधि नहीं होती है।

९. स्वरस्योद्वृत्ते ॥८।१।८।हे ॥
स्वर से परे उद्वृत्त स्वर होन पर संधि नहीं होती है।

१० त्यादे ॥ ।१।९।हे०॥
तिप आदि के स्वर से परे स्वर होने पर संधि नहीं होती है।

११ पदादपेर्वा ॥८।१।४१।हे०॥
पद से परे अपि शब्द के अ का विकल्प से लोप होता है।
(ध्वनिबल की हीनता के प्रभाव से अव्यय बहुधा आरम्भ के स्वर का लोप कर देते हैं। स्वर के बाद अपि का शेष पि वि म परिणत हो जाता है। पि प्रा पारा म १३९)।

१२. पद के बाद आने वाले इति के आदि इ का लोप हो जाता है तथा अवशिष्ट ति यदि स्वर से परे हो तो उसे त्ति हो जाता है।

किं + इति = किं ति ( किमिति ), न जुत्तं + इति = न जुत्तं ति ( न युक्तमिति ), तहा + इति = तह त्ति ( तथेति )।

१३ त्यदादि से परे अव्यय या अव्यय से परे त्यदादि होने पर द्वितीय पद के आदिस्वर का विकल्प से लोप होता है।

अम्हे + एत्थ = अम्हेत्थ, अम्हे एत्थ ( वयमत्र )।
जइ + इमा = जइमा, जइ इमा ( यदीयम् )।

## व्यञ्जनसन्धि

१. संस्कृत अः को ओ हो जाता है।

अग्रत = अग्गओ, पुरतः = पुरओ, पुनः = पुणो।

२. पद के अन्त में आनेवाले म् को अनुस्वार हो जाता है किन्तु म् के बाद स्वर आने पर म् को अनुस्वार विकल्प से होता है।

गिरिम् = गिरिं, जलम् = जलं, फलम् = फलं।
उसभम् + अजिअ = उसभं अजिअं, उसभमजिअं (ऋषभमजितम् ) ; यम् + आहु = यं आहु यमाहु (यमाहु)।

---

१२. इतेः स्वरात् तश्च द्विः ॥८।१।४२ हे०॥
पद से परे इति के इ का लोप होता है। तथा स्वर से परे तकार को द्वित्व होता है।

१३. त्यदाद्यव्ययात् तत्स्वरस्य लुक् ॥८।१।४०।हे०॥
त्यदादि या अव्यय से परे अव्यय या त्यदादि होने पर अव्यय या त्यदादि के आदि स्वर का विकल्प से लोप होता है।

१ मौलिक अर से निकला अ सभी प्राकृत बोलियो में अधिकाश स्थलों पर ओ बन जाता है। देखिए पि प्रा पारा न० ३४२।

२. (अ) मोनुस्वारः ॥८।१।२३॥हे०॥
अन्त्य मकार को अनुस्वार हो जाता है।
(ब) वा स्वरे मश्च ॥८।१।२४।हे०॥
स्वर परे रहते अन्त्य मकार को विकल्प से अनुस्वार होता है।

